करना होता है । शहतूतका कीड़ा जब कोया बनाने लायक होता है तब जिस प्रकार उसे सहजमें पहचान कर टोकरेसे अलग किया जाता है, एण्डी-कीटके कोया बनाने लायक होने पर वह इस प्रकार पहचाना नहीं जा सकता । इस समय पिल्लू कीटको चन्द्रकीके मध्य रख दिया जाता है, किन्तु एण्डिकोया बनानेके लिये वह उपयुक्त नहीं । विलायती पिल्लूका कोया बनानेके लिये जैसा प्रबन्ध करना होता है, एण्डीकोया बनानेमें भी वैसे ही प्रबन्धकी जरूरत है । जो कीड़ा टोकरेसे बाहर जा कर कोया बनाता है वह स्वभावतः ही अधिक सबल है । बीजके लिये उनमेंसे बिलकुल सफेद कोया निकाल लेना उचित है । शहतूत पिल्लूके कोयेसे प्रजापतिको बाहर होनेमें ८ से २० दिन लगता है । किन्तु इस देशमें एण्डीके कोयेसे प्रजापतिके निकालनेमें ग्रीष्मकालमें १५ दिन और शीतकालमें ३० दिन लगता है । एण्डीकोयेकी कताई नहीं होती इस कारण सभी अंडोंसे प्रजापतिको बाहर निकाल देना उचित है । बहुतेरे एण्डीके कोयेको धूपमें सुखा कर भीतरमेंके जीवन्त कीट मार डालते हैं । इस प्रकार मरे हुए कीट समेत २००० से २५०० कोयों से एक सेर होता है, किन्तु जीवित कीड़े रहनेसे ७००/८०० कोयेसे ही सेर हो जाता है । लाट एण्डिकोयेकी दर १०० रु० मन होनेसे सूखे कीड़े समेत कोयेका दाम सिर्फ २० रु० होता है । एण्डिकोयेसे प्रजापतिको बाहर निकाल देनेसे वह बहुतसे कामोंमें आता है । हंस-मुर्गे आदि उन्हें बड़े चावसे खाते हैं । खादकी ढेरमें गाड़ देनेसे खादकी तेजी बढ़ती है । कुकी आदि कोई कोई असभ्य जाति कोयेसे कीटको निकाल उन्हें पका कर खाती है । एण्डीका लाटकोया रेशमके लाटकोयेके जैसा सहजमें काता नहीं जाता । लेकिन क्षार-मिश्रित जलमें २।३ घण्टा सिद्ध कर पीछे उसे धो कर सुखा लेनेसे रेशमके लाटकी तरह सहजमें कताई हो सकती है । केलेका पत्ता अथवा किसी भी नये पेड़का क्षार व्यवहार करना उचित है । रेशमके लाट कोयेकी कताई कर जितना लाभ होता है, एण्डीकी कताई करके भी उतना ही लाभ हो सकता है । एण्डी-सूता मटके सूतसे कहीं सख्त होता है । वह ७।८ रु० सेर बिकता है । टसर कोयेका लाट एण्डी कोयेसे सहजमें काता जाता है । किन्तु उसे भी कुछ काल क्षार-जलमें सिद्ध किये बिना सहजमें सूता नहीं निकलता । इस देशमें जितने प्रकारका रेशमी सूता बनता है उनमें केटे सबसे सस्ता है । केवल सस्ता ही नहीं उसका कपड़ा भी टिकाऊ होता है । एक एक कपड़ा ६।७ वर्ष रहता है । १० गज लम्बा और एक गज चौड़ा कटका थान ५।६ रु०में मिलता है ।

रेशम कताई करनेका उपाय ।

कोयेको धूपमें सुखा कर अथवा कार्बन बाइसालफाइड दे कर मार देना होगा । वर्षा छोड़ कर अन्य समयमें भाप देनी होती है । जहां कोयेकी कताई अधिक होती है वहां भाप देनेके लिये तुन्दुलकी आवश्यकता होती है । तुन्दुलमें ५ मिनट १६°० डिग्री उत्तापमें रख देनेसे कोयेमेंका कीड़ा निश्चय ही मर जाता है । तुन्दुल करनेके बाद एक दिन धूपमें अच्छी तरह सुखा लेना होता है ।

इस देशमें कोयेकी कताई कर सूता निकालनेके लिये तीन आयोजनकी आवश्यकता होती है । १ला, एक घाई या गरम जलका बरतन जहां कोया घूमता है और सूता निकलता है । २रा एक चस्मा अर्थात् दो लौहशलाके प्रान्तभागमें संलग्न दो छोटा और सच्छिद्र मिट्टीका बरतन । जिस काष्ठ फलकके सामने वह दोनों शलाका संलग्न रहती है उसीके दूसरे भागमें और भी दो पीतलको शलाका सीधी खड़ी रहती है । ३रा तांबिल या चरखी । इस चरखीमें रेशमकी खाई अटका कर हत्थेसे घुमाने पर घाईके कोयेसे सूता आप ही खुलने लगता है । एक कोया खतम होने पर दूसरा कोया फौरन उसी जगह रखना होता है तथा उसकी भी घाई पहलेकी तरह लगा देनी होगी । चरखीके ऊपर दो सुतली ठीक एक ही जगह पीछे सट जाती है, इस कारण उसके उपरी भाग पर एक दण्ड जोतेके साथ घूमता रहता है । जो दण्ड इस प्रकार घूमता रहता है उसके ऊपर दो कांचकी छोटी शलाका खड़ी रहती है, इस कारण दण्ड बायें और दहिने घूमता है । इस प्रकार घूमनेसे दोनों सुतली चरखीके ऊपर एक ही जगह न पड़ कर दो तीन इञ्चके फासले पर पड़ती है ।

विलायतमें रेशम कातनेकी तीन प्रणाली प्रचलित देखी जाती है,—१ इटाली प्रणाली, २ फरासी प्रणाली, ३ रेटेलिनो प्रणाली। इटली प्रणाली द्वारा कताई करनेसे एक सूतके साथ निकटस्थ सूतका सम्बन्ध नहीं रखना होता है। यहां तक, कि कताई करते करते सूत टूट जाने पर उसे फिर जोड़नेकी जरूरत नहीं होती। इस प्रणालीसे सूत निकालनेमें दो छोटे छोटे कांचके चक्केका प्रयोजन होता है। बीच बीचमें चक्केके फूट जानेका डर होता है। चक्केके फूट जानेसे सब गुड़ मिट्टी। फरासी प्रणाली प्रायः बङ्गदेशकी प्रणाली-सी है। इसमें आस पासके दो सूतेको बदल कर कताई करनी होती है। यह प्रणाली बहुत सहज है, इस कारण सभी इसे काममें लाते हैं। रोटेलिनो गायवियाटी प्रणाली इटलीसे भी जटिल है। इस प्रणालीमें एकही सूत दो भिन्न भिन्न स्थानमें बदल कर कताई करनी होती है। इसमें चार बहुत बारीक कांचके चक्केकी जरूरत होती है। अधिक संघर्षण द्वारा शेष सूतोंको दृढ़ और सुगोलभावमें सम्मिलित कर सूता प्रस्तुत किया जा सकता है, इस कारण यह जटिल प्रणाली काममें लाई जाती है। इससे उत्तम सूत तैयार होते हैं सही, पर इसके व्यवहारमें बहुत झंझट है। बङ्गदेशकी प्रणाली बहुत सहज और अल्प व्ययसाध्य है। रेशमकी कताईके लिये अभी यूरोपमें अनेक प्रकारकी कलें बन रही हैं। मालदह अञ्चलमें सालमें प्रायः २००० मन खमरू रेशम तैयार होता है। वीरभूम जिलेमें भी जहां जहां कोड़ा पाला जाता है, वहां थोड़ा बहुत खमरू तैयार होता है। मालदहके रेशमसे वीरभूमका खमरू खराब होता है। मुर्शिदाबाद जिलेमें कान्दीके निकट बसोया, विष्णुपुर आदि ग्रामोंमें जो पट्टवस्त्र बनते हैं, वे वीरभूमके खमरू रेशमसे; किन्तु उस जिलेके मिर्जापुर आदि ग्रामोंमें जो सर्वोत्कृष्ट कपड़ा बुना जाता है उसमें मालदहके रेशमका ही व्यवहार होता है।

रेशमका इतिहास।

जनसाधारणका विश्वास है, कि चीनदेश ही रेशमका प्रथम जन्मस्थान है। इसी देशसे भारतवर्ष और यूरोपमें रेशमकी रफ्तनी हुई है। किन्तु जब इस देशके आर्य्यों चीनका नाम तक भी नहीं जानते थे, उसके भी बहुत पहले भारतमें रेशमका व्यवहार प्रचलित था। हम लोगोंके देशमें धर्म कर्ममें देशजात द्रव्यके सिवा विदेशी द्रव्यको काममें नहीं लाते थे। अन्नप्राशनादि कर्मके समय सभी जगह इस वस्त्रका व्यवहार देख कर कोई कोई कहा करते हैं, कि रेशम यदि विदेशी होता तो इस देशके लोग कभी भी धर्म कर्ममें उसका व्यवहार नहीं करते। कोई कोई "क्षौमे वसने वसाना" इत्यादि वैदिक प्रमाण उद्धृत कर विवाहमें व्यवहृत उक्त क्षौम वस्त्रको ही रेशमी वस्त्र समझते हैं। किन्तु प्राचीन वैदिकसंहितादिमें क्षौम शब्दका उल्लेख नहीं देखा जाता। परवर्त्ती वैदिक और स्मृतिसाहित्यमें जहां क्षौमवस्त्रका उल्लेख है वहां प्राचीन टीकाकारोंने क्षौम शब्दका शण निर्मित वस्त्र अर्थ लगाया है। इस हिसाबसे धर्मशास्त्रमें पट्टवस्त्रके व्यवहारका प्रसङ्ग रहने पर भी वैदिककालमें रेशमका प्रकृत व्यवहार था वा नहीं, सन्देह है।

अथर्व्ववेदीय कौशिकसूत्रमें "क्षौमिकां वैश्याय" (५७।३) अर्थात् वैश्यको क्षुमानिर्मित मेखला दे। यह क्षौम शब्द देख कर भी कोई कोई "रेशम" की कल्पना करते हैं। किन्तु मनुसंहिताकारने स्वयं उस क्षौम शब्दकी इस प्रकार व्याख्या की है,—"क्षत्रियस्य तु मौर्वीज्या वैश्यस्य शणतान्तवी।" (२।४२) अर्थात् वैश्यका शणतन्तु ही मेखला होगा। क्षौम शब्दसे पट्टवस्त्र भी समझा जाता है, किन्तु उस पट्टवस्त्रका अर्थ पटसन है जो रेशमसे बिलकुल भिन्न है। मनुसंहितामें रेशम और टसरका स्पष्ट उल्लेख मिलता है, जैसे—

"कौषेयाविकयो रूषैः कुतपानामरिष्टकैः।
श्रीफलैरंशुपट्टानां क्षौमाणां गौरसर्षपैः॥"

(मनु०५।१२०)

अर्थात् कौषेय और पशम लोना मिट्टीसे, अंशुपट्ट या रेशम श्रीफलसे तथा क्षौमवस्त्र गौरसर्षपसे परिशुद्ध करे। उक्त प्रमाणसे दो प्रकारके रेशमका पता चलता है। इन दोनोंमें एक टसर और दूसरा रेशम है, टसरके कोयेसे जो निकृष्ट रेशम पाया जाता था, वही कौषेय है तथा पट्ट वा बड़े पाट नामक कीड़ाके कोयेसे